भिक्षापात्रं च गृह्णीयात्कांस्यं यद्वाऽश्ममयममलम् । एषणादोषनिर्मुक्तं भिक्षाभोजनमेकशः ॥६४
क्षौरं श्मश्रुशिरोलोम्नां शेषं पूर्ववदाचरेत् । अतीचारे समुत्पन्ने प्रायश्चित्तं समाचरेत् ॥६५
यथा निर्दिष्टकाले स भोजनार्थं च पर्यटेत् । पात्रे भिक्षां समादाय पञ्चागाराणि भ्रामरीवत् ॥६६
तत्राप्यन्यतमे गेहे दृष्ट्वा प्रासुकमम्बुकम् । क्षणं चातिथिभागाय सम्प्रेक्ष्याथ च भोजयेत् ॥६७
दैवात्पात्रं समासाद्य दद्यादन्नं गृहस्थवत् । तच्छेषं यत्स्वयं भुङ्क्ते नो चेत्कुर्यादुपोषितम् ॥६८
किञ्च गन्धादिद्रव्याणामुपलब्धौ सधर्मिभिः । अर्हद्बिम्बादिसाधूनां पूजा कार्या मुदात्मना ॥६९
त्रिधात्र साधकाः केचित्केचिद्गूढाह्वयाः पुनः । वानप्रस्थाख्यकाः केचित्सर्वे तद्वेषधारिणः ॥७०
क्षुल्लकाचारिणस्तेषां नात्युग्रं नातीव मृदु । मध्यवर्तिव्रतं तत्स्यात्पञ्चगुर्वात्मसाक्षिकम् ॥७१
अस्ति कश्चिद्विशेषोऽत्र साधकादिषु कारणात् । अगृहीतव्रताः कुर्युर्व्रताभ्यासं व्रताशया ॥७२

---

पात्र रखता है तथा शास्त्रोमे जो भोजनके दोष बतलाये हैं उन सब दोषोंसे रहित एक बार भिक्षा भोजन करता है ।।६४।। दाढ़ी मूँछ और मस्तकके बालोंको बनवा लेता है तथा बाकीकी समस्त क्रिया पहले कही हुई प्रतिमाओंके अनुसार करता है अर्थात् दश प्रतिमाओमे कही हुई समस्त क्रियाओंका पालन करता है । यदि उसके किसी व्रतमे किसी प्रकारका दोष या अतिचार लग जाता है तो वह उसका प्रायश्चित्त लेता है ।।६५।। भोजनके समयपर अर्थात् दोपहरके पहले वह भोजनके लिये नगरमे जाता है तथा भ्रमरके समान बिना किसीको किसी प्रकारका दुख पहुँचाये अपने पात्रमे पाँच घरोसे आहार लेता है ।।६६।। वह क्षुल्लक श्रावक उन पाँच घरोमेसे ही जिस घरमे प्रासुक जल दृष्टिगोचर हो जाता है उसी घरमे भोजनके लिये ठहर जाता है तथा थोडी देर तक वह किसी भी मुनिराजको आहार दान देनेके लिये प्रतीक्षा करता है । यदि आहार दान देनेके लिये किसी मुनिराजका समागम नही मिला तो फिर वह भोजन कर लेता है ।।६७।। यदि देवयोगसे आहार दान देनेके लिये किसी मुनिराजका समागम मिल जाय, अथवा अन्य किसी पात्रका समागम मिल जाय तो वह क्षुल्लक श्रावक गृहस्थके ही समान अपना लाया हुआ भोजन उन मुनिराजको दान देता है । दान देकर फिर अपने पात्रमे जो कुछ बचा रहता है उसको वह स्वयं भोजन कर लेता है । यदि अपने पात्रमे कुछ न बचे तो उस दिन वह उपवास करता है ।।६८।। तथा यदि उस क्षुल्लक श्रावकको किसी साधर्मी पुरुषसे जल चन्दन अक्षत आदि पूजा करनेकी सामग्री मिल जाय तो प्रसन्नचित्त होकर भगवान् अरहन्तदेवकी पूजा कर लेनी चाहिये अथवा भगवान् सिद्ध परमेष्ठी या साधु परमेष्ठीकी पूजा कर लेनी चाहिये ।।६९।। इस प्रकार क्षुल्लक और ऐलक दोनो प्रकारके उत्कृष्ट श्रावकोकी क्रियाओका निरूपण किया । जिस प्रकार उत्कृष्ट श्रावकके क्षुल्लक और ऐलक ये दो भेद हैं उसी प्रकार क्षुल्लक श्रावकोके भी कितने ही भेद हैं । कोई साधक क्षुल्लक हैं, कोई गूढ क्षुल्लक होते हैं और कोई वानप्रस्थ क्षुल्लक होते हैं । ये तीनो प्रकारके क्षुल्लक क्षुल्लकके समान वेष धारण करते हैं ।।७०।। ये तीनो प्रकारके क्षुल्लक क्षुल्लकोकी ही क्रियाओको पालन करते हैं । ये तीनो प्रकारके क्षुल्लक न तो अत्यन्त कठिन व्रतोका पालन करते हैं और न अत्यन्त सरल व्रतोका पालन करते हैं किन्तु मध्यम स्थितिके व्रतोका पालन करते हैं तथा पच परमेष्ठीकी साक्षी पूर्वक व्रतोको ग्रहण करते हैं ।।७१।। क्षुल्लकोंके जो साधक गूढ और वानप्रस्थ भेद बतलाये हैं उनमें कुछ विशेष भेद नही है किन्तु थोड़ा-सा ही भेद है । इनमेसे जिन्होंने क्षुल्लकके व्रत धारण नही किये हैं, किन्तु क्षुल्लकके व्रत

[illegible] केचिद् व्रतं गृह्णन्ति साहसात् । न गृह्णन्ति व्रतं केचिद् गृहे गच्छन्ति कातराः ॥७३
दर्शनिकादिदिष्टान्तं मया प्रोक्तं गृहिव्रतम् । वृत्तान्तोऽवशेषं यावत् ज्ञेयं ज्ञेयं जिनागमात् ॥७४
अस्योत्तरगुणं मान्यं तपो द्वादशधा मतम् । सूचीमात्रं प्रवक्ष्यामि देशतो व्रतधारिणाम् ॥७५

तत्सूत्रं यथा—

अनशनावमौदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागविविक्तशय्यासनकायक्लेशा बाह्यं तपः ॥६४
[illegible]चतुर्विधाहारसंन्यासोऽनशनं मतम् । केवलं भक्तसलिलमवमौदर्यमुच्यते ॥७६
नियमः पञ्चषष्ठादिवस्तूनां संख्ययाऽशनम् । तथादिसंख्यया गृहा वृत्तिसंख्या प्रकथ्यते ॥७७
मधुरादिरसानां यत्समस्तं व्यस्तमेव वा । परित्यागो यथाशक्ति रसत्यागः स कथ्यते ॥७८
एकान्ते विजनस्थाने रागादिदोषवर्जिते । शय्या मठासनं भिन्नं शय्यासनमुदीरितम् ॥७९

---

धारण करना चाहते हैं वे उन व्रतोंका अभ्यास करते हैं ॥७२॥ उक्त वानप्रस्थ आदिमेंसे कितने ही व्रतोंका अभ्यास करके साहसके साथ व्रतोंको ग्रहण करते हैं और कितने ही कायर पुरुष व्रतोंको ग्रहण न करके अपने घरोंको चले जाते हैं ॥७३॥ इस प्रकार ऊपर लिखे अनुसार दर्शन-प्रतिमासे लेकर उद्दिष्टत्यागप्रतिमातक गृहस्थोंकी ग्यारह प्रतिमाओंका स्वरूप मैंने अत्यन्त संक्षेपसे कहा है। इन प्रतिमाओंके स्वरूप कहनेमें जो कुछ बाकी रह गया है वह अन्य जैनशास्त्रोंसे जान लेना चाहिए ॥७४॥ एकदेश व्रतोंको धारण करनेवाले इन श्रावकोंके (उत्कृष्ट श्रावकोंके) उत्तर-गुण बारह प्रकारके तप कहलाते हैं। आगे मैं संक्षेपसे नाम मात्र इन बारह प्रकारके तपोंको भी कहता हूँ ॥७५॥

तप दो प्रकार है—एक अन्तरंग तप और दूसरे बाह्य तप। इनमेंसे बाह्य तपके छह भेद हैं जो सूत्रकारने अपने सूत्रमें इस प्रकार बतलाये हैं—अनशन, अवमौदर्य, वृत्तिपरिसंख्यान, रसपरित्याग, विविक्तशय्यासन और कायक्लेश यह छह प्रकारका बाह्य तप है ॥६४॥

आगे संक्षेपसे इन्हींका स्वरूप लिखते हैं। अन्न पान लेह्य खाद्य इन चारों प्रकारके आहार-का त्याग कर देना अनशन तप कहलाता है। केवल भात और पानी लेना बाकीके समस्त आहारोंका त्याग कर देना अर्थात् थोड़ा भोजन लेना अवमौदर्य तप है ॥७६॥ मैं आज केवल दाल भात और पानी ऐसे तीन पदार्थ खाऊँगा बाकी सबका त्याग है अथवा चार या पाँच पदार्थ खाऊँगा या छह खाऊँगा बाकीके नहीं अथवा पाँच घर तक जाऊँगा, पाँच घरमें आहार मिलेगा तो लूँगा नहीं तो नहीं। इस प्रकार खाने योग्य पदार्थोंका नियम कर अथवा जाने योग्य घरोंका नियम कर आहारके लिए जाना अथवा आहारके लिए इस प्रकारका नियम कर लेना वृत्तिपरि-संख्या नामका तप कहलाता है ॥७७॥ मीठा, खट्टा, चरपरा, कड़वा, कषायला आदि रसोंका अथवा मीठा, दूध, दही, घी, तेल और फलादिक सचित्त पदार्थ इन छहों रसोंका पूर्ण रूपसे त्याग कर देना अथवा एक दो आदि अलग-अलग रूपसे रसोंका त्याग करना, जैसी अपनी शक्ति हो उसीके अनुसार त्याग करना रसपरित्याग नामका तप है। यदि अपनी शक्ति हो तो समस्त रसोंका त्याग कर देना चाहिए। यदि ऐसी शक्ति न हो तो फिर जितनी शक्ति हो उसके अनुसार एक दो चार आदि रसोंका त्याग कर देना चाहिए। इस प्रकारके त्यागको रसपरित्याग तप कहते हैं ॥७८॥ जहाँपर मनुष्योंका निवास न हो तथा राग-द्वेष उत्पन्न होनेके कोई कारण न हों ऐसे निर्दोष एकान्त स्थानमें सोने और बैठनेका स्थान बनाना विविक्तशय्यासन नामका तप कहलाता

आतापनादियोगेन वीरचर्यासनेन वा । वपुषः क्लेशकरणं कायक्लेशः प्रकीर्तितः ॥८०
षोढा बाह्यं तपः प्रोक्तमेवमित्यादिलक्षणैः । अमुना कथ्यतेऽस्माभिः षोढाभ्यन्तरं तपः ॥८१

तत्सूत्रं यथा—

प्रायश्चित्तविनयवैयावृत्यस्वाध्यायव्युत्सर्गध्यानान्युत्तरम् ॥६५

प्रायो दोषेऽप्यतीचारे गुरौ सम्यग्निवेदिते । उद्दिष्टं तेन कर्तव्यं प्रायश्चित्ततपः स्मृतम् ॥८२
गुर्वादीनां यथायोग्यमभ्युत्थानं च गौरवम् । क्रियते स्वस्वसामर्थ्याद्विनयाख्यं तपः स्मृतम् ॥८३
तपोधनानां दैवाद्वा ग्लानित्वमुपेयुषाम् । यथाशक्ति प्रतीकारो वैयावृत्यः स उच्यते ॥८४
नैरन्तर्येण यः पाठः क्रियते सूरिसन्निधौ । यद्वा सामायिकीपाठः स्वाध्यायः स स्मृतो बुधैः ॥८५
शरीरादिममत्वस्य त्यागो यो ज्ञानदृष्टिभिः । तपःसंज्ञः सुविख्यातो कायोत्सर्गो महर्षिभिः ॥८६
कृत्स्नचिन्तानिरोधेन पुंसः शुद्धस्य चिन्तनम् । एकाग्रलक्षणं ध्यानं प्रोक्तं परमं तपः ॥८७

---

है ॥७९॥ आतापन आदि योग धारण कर अथवा वीरचर्या आसन धारण कर शरीरको क्लेश पहुँचाना कायक्लेश नामका तप कहलाता है । नग्न अवस्था धारण कर एक स्थानपर खड़े होकर ध्यान धारण करना आतापन योग है तथा भ्रामरी वृत्तिसे भोजन करना, ग्रीष्म ऋतुमें पर्वतपर खड़े होना, वर्षामें वृक्षके नीचे रहना और शीत ऋतुमें नदीके किनारे या चौहटेमें रहना आदि वीरचर्या है । इनके द्वारा शरीरको क्लेश पहुँचाना कायक्लेश नामका तप कहलाता है ॥८०॥ इस प्रकार अत्यन्त संक्षेप रीतिसे सबका लक्षण कहकर छहों प्रकारके बाह्य तपका निरूपण किया । अब आगे छहों प्रकारके अन्तरंग तपका लक्षण कहते हैं ॥८१॥

उन अन्तरंग तपोंको कहनेवाला सूत्र यह है—प्रायश्चित्त, विनय, वैयावृत्य, स्वाध्याय, व्युत्सर्ग और ध्यान यह छह प्रकारका अंतरंग तप है ॥६५॥

आगे इनका स्वरूप संक्षेपसे कहते हैं । किसी व्रतमें या किसी भी क्रियामें किसी प्रकारका अतिचार या दोष लग जानेपर उसको बिना किसी छल कपटके अच्छी तरह गुरुसे निवेदन करना और उसके बदले गुरु महाराज जो कुछ आज्ञा दें, जो दण्ड दें उसे मन वचन कायसे पालन करना प्रायश्चित्त नामका तप कहलाता है ॥८२॥ आचार्य उपाध्याय आदि गुरुओंका अपनी सामर्थ्यके अनुसार आदर-सत्कार करना, उनके सामने खड़े होना, पीछे-पीछे चलना तथा अपनी सामर्थ्यके अनुसार उनका महत्त्व प्रगट करना आदि विनय नामका तप कहलाता है ॥८३॥ यदि दैवयोगसे किसी मुनिके किसी प्रकारका रोग हो गया हो अथवा और किसी प्रकारकी शरीरमें बाधा हो गयी हो तो अपनी शक्तिके अनुसार उसको दूर करना, उस मुनिराजकी सेवा करना, पैर दाबना तथा जिस प्रकार वह व्याधि दूर हो सके उसी प्रकार निर्दोष यत्न करना वैयावृत्य नामका तप कहलाता है ॥८४॥ आचार्य महाराजके समीप बैठकर निरन्तर शास्त्रोंका पाठ करनेको, अथवा सामायिकके पाठ करनेको विद्वान् लोग स्वाध्याय नामका तप कहते हैं ॥८५॥ ज्ञानरूपी नेत्रोंको धारण करनेवाले महा तपस्वी लोग शरीरादिकसे ममत्वका सर्वथा त्याग कर देनेको प्रसिद्ध कायोत्सर्ग नामका तप कहते हैं ॥८६॥ योगी लोग जो अन्य समस्त चिन्ताओंको रोककर अपने मनकी एकाग्रतासे केवल शुद्ध आत्माका चिन्तवन करते हैं उसको ध्यान नामका परम तपश्चरण कहते हैं ॥८७॥ इस प्रकार हमने कृपापूर्वक एकदेश व्रतोंको धारण करनेवाले श्रावकोंके लिए

एवमित्यादिविविधमेतं षोढा चाभ्यन्तरं तपः । निर्दिष्टं सूक्ष्माऽल्पात्प्रबोधतो मतधारिणाम् ॥८८

अक्षरमात्रपदस्वरहीनं व्यञ्जनसन्धिविवर्जितरेफम् ।

साधुभिरत्र मम क्षमितव्यं को न विमुह्यति शास्त्रसमुद्रे ॥८९

इति श्रावकाचारापरनाम लाटीसंहितायां सामायिकाद्येकादश प्रतिमापर्यन्त-
वर्णनं नाम षष्ठः सर्गः ॥६॥

---

छहों प्रकारके अंतरंग तपोंका स्वरूप अत्यन्त संक्षेपसे बतलाया ॥८८॥ इस ग्रन्थमें जो अक्षर, मात्रा, पद, स्वर आदि कम हो अथवा व्यंजन सन्धि रेफ आदिसे रहित हो तो भी सज्जन लोगोंको मेरा यह अपराध क्षमा कर देना चाहिए, क्योंकि शास्त्र एक प्रकारका अगाध समुद्र है इसमें कौन गोता नहीं खाता है अर्थात् कौन नहीं भूलता है ? छद्मस्थ अल्पज्ञानी सभी भूलते हैं ॥८९॥

इस प्रकार सामायिक प्रतिमासे लेकर उद्दिष्टत्याग नामकी ग्यारहवीं प्रतिमा तक
नौ प्रतिमाओंके स्वरूपको निरूपण करनेवाला यह छठा सर्ग समाप्त हुआ ।



॥ श्रीवीतरागाय नमः ॥

# रत्नकरण्ड-श्रावकाचार

## हिन्दी-पद्यानुवाद

अनुवादक—श्रीयुत पं० गिरधर शर्मा 'नवरत्न', काव्यालंकार

### पहला परिच्छेद

( १ )

सकल कर्ममल जिनने धोये,
हैं वे वर्द्धमान भगवान।
लोकालोक भासते जिसमे,
ऐसा दर्पण जिनका ज्ञान॥
बडे चाव से भक्तिभाव से,
नमस्कार कर बारबार।
उनके श्रीचरणों में प्रणमू,
सुख पाऊँ हर विघ्नविकार॥

( २ )

जो ससार दुख से सारे,
जीवो को सु बचाता है।
सर्वोत्तम सुखमे पुनि उनको,
भलीभाँति पहुचाता है।
उसी कर्म के काटनहारे,
श्रेष्ठ धर्म को कहता हूँ।
श्रीसमन्तभद्रार्यवर्य* का,
भाव बताना चाहता हूँ॥

( ३ )

**धर्म किसे कहते हैं ?**

गणधरादि धर्मेश्वर कहते,
सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान –।
सम्यक्चारित धर्म रम्य है,
सुखदायक सब भाँति निदान॥
इनसे उलटे मिथ्या हैं सब,
दर्शन ज्ञान और चारित्र।
भव कारण हैं भय कारण हैं,
दुख कारण हैं मेरे मित्र॥

* आचार्यवर्य

( ४ )

**सम्यग्दर्शन का लक्षण**

आठ अगयुत, तीन मूढता–
रहित, अमद जो हो श्रद्धान।
सच्चे देव शास्त्र गुरु पर दृढ,
सम्यग्दर्शन उसको जान।
सच्चे देव शास्त्र गुरु का मैं,
लक्षण यहाँ बताता हूँ।
तीन मूढता आठ अग-मद,
सबका भेद बताता हूँ॥

( ५ )

**सच्चे देव का स्वरूप**

जो सर्वज्ञ शास्त्र का स्वामी,
जिसमे नही दोष का लेश।
वही आप्त है वही आप्त है,
वही आप्त है तीर्थ जिनेश।
जिसके भीतर इन बातो का,
समावेश नही हो सकता।
नही आप्त वह हो सकता है,
सत्य देव नही हो सकता॥

( ६ )

भूख प्यास बीमारि बुढ़ापा,
जन्म मरण भय राग द्वेष।
गर्व मोह चिन्ता मद अचरज,
निद्रा अरति खेद औ स्वेद।
दोष अठारह ये माने हैं,
हो ये जिनमे जरा नही।
आप्त वही है देव वही है,
नाथ वही है और नही॥

( ७ )

सर्वोत्तम पद पर जो स्थित हो,
परम ज्योति हो, हो निर्मल।
वीतराग हो महाकृती हो,
हो सर्वज्ञ सदा निश्चल॥
आदिरहित हो अन्तरहित हो,
मध्य रहित हो महिमावान।
सब जीवो का होय हितैषी,
हितोपदेशी वही सुजान॥

( ८ )

बिना राग के बिना स्वार्थ के,
सत्यमार्ग वे बतलाते।
सुन सुन जिनको सत्पुरुषो के,
हृदय प्रफुल्लित हो जाते॥
उस्तादो के कर स्पर्श से,
जब मृदङ्ग ध्वनि करता है।
नही किसी से कुछ चाहता है,
रसिको के मन हरता है॥

( ९ )

**शास्त्र का लक्षण**

जो जीवो का हितकारी हो,
जिसका हो न कभी खडन।
जो न प्रमाणो से विरुद्ध हो,
करता होय कुपथ-खडन॥
वस्तुरूप को भलीभाँति से,
बतलाता हो जो शुचितर।
कहा आप्तका शास्त्र वही है,
शास्त्र वही है सुन्दरतर॥

( १० )

**तपस्वी या गुरु का लक्षण**

विषय छोड़कर निरारम्भ हो,
नहीं परिग्रह रक्खें पास।
ज्ञान ध्यान तप मे रत होकर,
सब प्रकार की छोडें आस ॥
ऐसे ज्ञान ध्यान तप भूषित,
होते जो साँचे मुनिवर।
वही सुगुरु हैं वही सुगुरु हैं,
वही सुगुरु हैं उज्ज्वलतर ॥

( ११ )

**सम्यक्त्व के अग-नि शकित**

तत्त्व यही है, ऐसा ही है,
नही और, नहि और प्रकार।
जिनकी सन्मारग मे रुचि हो,
ऐसी मनो खड्ग की धार ॥
है सम्यक्त्व अग यह पहला,
नि शङ्कित है इसका नाम।
इसके धारण करने से ही,
अजनचोर हुआ सुखधाम ॥

( १२ )

**नि कॉक्षित**

भाँति भाँति के कष्ट सहे भी,
जिसका मिलना कर्माधीन।
जिसका उदय विविध दुखयुत है,
जो है पापबीज अतिहीन ॥
जो है अन्तमहित लौकिक सुख,
कभी चाहना नहि उसको।
नि कांक्षित यह अग दूसरा,
धाराऽनतमती इसको ॥

( १३ )

**निर्विचिकित्सित**

रत्नत्रय से जो पवित्र हो,
स्वाभाविक अपवित्र शरीर।
उसकी ग्लानि कभी नहिं करना,
रखना गुण पर प्रीति सधीर ॥
निर्विचिकित्सित अग तीसरा,
यह सुजनो का प्यारा है।
पहले उद्दायन नरपति ने,
नीके इसको धारा है ॥

( १४ )

**अमूढदृष्टि**

दुखकारक हैं कुपथ कुपथी,
इन्हें मानना नहिं मन से।
करना नहिं सम्पर्क सत्कृति,
यश गान नहिं वचनो से ॥
चौथा अग अमूढदृष्टि यह,
जगमे अतिशय सुखकारी।
इसको धार रेवती रानी,
ख्यात हुई जग मे भारी ॥

( १५ )

**उपगूहन**

स्वय शुद्ध जो सत्यमार्ग है,
उत्तम सुख देने वाला।
अज्ञानी असमर्थ मनुजकृत,
उसकी हो निन्दामाला ॥
उसे तोडकर दूर फेकना,
उपगूहन है पचम अग।
इसे पाल निर्मल यश पाया,
सेठ जिनेन्द्र भक्त सुख सग ॥

( १६ )

**स्थितीकरण**

सद्दर्शन से सदाचरण से,
विचलित होते है जो जन।
धर्मप्रेमवश उन्हें करे फिर-
सुस्थिर, देकर तन मन धन ॥
स्थितीकरण नामक यह छट्ठा,
अग धर्मद्योतक प्रियवर।
वारिषेण श्रेणिक का बेटा,
ख्यात हुआ चलकर इसपर ॥

( १७ )

**वात्सल्य**

कपट रहित हो श्रेष्ठ भाव से,
यथायोग्य आदर सत्कार-।
करना अपने साधर्मियों का,
सप्तमाङ्ग वात्सल्य विचार ॥
इसे पालकर प्रसिद्धि पाई,
मुनिवर श्रीयुत विष्णुकुमार।
जिनका यश शास्त्रो के भीतर,
गाया निर्मल अपरपार ॥

( १८ )

**प्रभावना**

जैसे होवे वैसे भाई,
दूर हटा जग का अज्ञान।
कर प्रकाश करदे विनाश तम,
फैला दे शुचि सच्चा ज्ञान ॥
तन मन धन सर्वस्व भले ही,
तेरा इसमे लग जावे।
वज्रकुमार मुनीन्द्र सदृश तू,
तब प्रभावना कर पावे ॥

( १९ )

सम्यग्दर्शन सुखकारी है,
भवसन्तति इससे मिटती।
अङ्गहीन यदि हो इसमे तो,
शक्ति नही इतनी रहती ॥
विषकी व्यथा मिटा दे ऐसी,
शक्ति मत्र मे है प्रियवर।
अक्षर मात्राहीन हुए से,
मत्र नही रहता सुखकर ॥

( २० )

**लोकमूढता**

गगादिक नदियो मे न्हाये,
होगा मुझको पुण्य महान।
ढेर किये पत्थर-रेती के,
हो जावेगा तत्त्वज्ञान ॥

गिरि से गिरे शुद्ध होऊँगा,
जले आग में पावनतर।
ऐसे मन में विचार रखना,
लोकमूढ़ता है प्रियवर ॥

( २१ )

**देवमूढ़ता**

दई देवता की पूजा कर,
मन चाहे फल पाऊँगा।
मेरे होये सिद्ध मनोरथ,
लाभ अनेक उठाऊँगा ॥
ऐसी आशाएँ मन मे रख,
जो जन पूजा करता है।
रागद्वेष भरे देवो की,
देवमूढता धरता है ॥

( २२ )

**गुरुमूढ़ता**

नही छोडते गाँठ-परिग्रह,
आरभ को नही तजते हैं।
भवचक्रो को भ्रमने वाले,
हिसा को ही भजते हैं ॥
साधु सत कहलाते तिस पर,
देना इन्हे मान सत्कार।
है पाखण्डि मूढता प्यारो,
छोडो इसको करो विचार ॥

( २३ )

**आठ मद**

ज्ञान जाति कुल पूजा ताकत,
ऋद्धि तपस्या और शरीर।
इन आठो का आश्रय करके,
है घमड करना मद वीर ॥
मद मे आ निजधर्मिजनो का,
जो जन करता है अपमान।
वह सुधर्म के मानभग का,
कारण होता है अज्ञान ॥

( २४ )

अगर पापका हो निरोध तो,
और सम्पदासे क्या काम।
अगर पाप का आश्रय हो तो,
और सम्पदा से क्या काम ॥
मित्रो यदि पहला होगा तो,
दुख का उदय नहीं होगा।
यदि दुसरा होगा तो सम्पद,
होने पर भी दुख होगा ॥

( २५ )

**सम्यग्दर्शन की महिमा**

सम्यग्दर्शन की शुभ सम्पद,
होती है जिनके भीतर।
मातगज हो कोई भी हो,
महामान्य है वे बुधवर ॥
गुदडी के वे लाल सुहाने,
ढँकी भस्म की वे आगी।
सम्यग्दर्शन की महिमा से,
कहे देव ये बडभागी ॥

( २६ )

सुन्दर धर्माचरण किये से,
कुत्ता भी सुर हो जाता।
पापाचरण किये से त्यो ही,
श्वान योनि सुर भी पाता ॥
ऐसी कोई नही सम्पदा,
जो न धर्म से मिलती है।
सब मिलती है, सब मिलती है,
सब मिलती है, मिलती है ॥

( २७ )

जिनके दर्शन किये चित्त मे,
उदय नही होवे समभाव।
जिनके पढ़ने सुनने से नहिं,
उच्च चरित हो हो न सुभाव।
जिन्हे मान आदर्श चले से,
सत्यमार्ग भूले पड जायँ।
ऐसे खोटे देव शास्त्र गुरु,
शुद्धदृष्टि से विनय न पायँ ॥

( २८ )

ज्ञान शक्ति है ज्ञान बडा है,
कोई वस्तु न ज्ञान समान।
त्यो चारित्र बड़ा गुणधारी,
सब सुखकारी श्रेष्ठ महान ॥
पर मित्रो, दर्शन की महिमा,
इन सबसे बढ़कर न्यारी।
मोक्षमार्ग मे इसकी पदवी,
कर्णधार जैसी भारी ॥

( २९ )

सम्यग्दर्शन नहिं होवे तो,
ज्ञान चरित्र कभी शुभतर।
फलदाता नहिं हो सकते हैं,
जैसे बीज बिना तरुवर ॥
सम्यग्दर्शन बिना ज्ञान को,
मित्रो समझो मिथ्याज्ञान।
वैसे ही चारित्र समझ लो,
मिथ्याचरित सकल दुखखान ॥

( ३० )

मोहरहित जो है गृहस्थ भी,
मोक्षमार्ग–अनुगामी है।
हो अनगार न मोह तजा तो,
वह कुपथ का गामी है ॥
मुनि होकर भी मोह न छोडा,
ऐसे मुनि से तो प्रियवर।
निर्मोही हो गृहस्थ रहना,
है अच्छा उत्तम बहुतर ॥

( ३१ )

भूत भविष्यत वर्तमान ये,
कहलाते है तीनो काल।
देव नारकी और मनुज ये,
तीनो जग हैं महा विशाल ॥
तीनो काल त्रिजगमे नहिं है,
सुखकारी सम्यक्त्व समान।
त्योंही नहिं मिथ्यात्व सदृश है,
दुखदायक लीजे सच मान ॥

( ३२ )

मित्रो की सम्यग्दर्शन से,
सुदृष्टि हो जाते हैं।
नारक तिर्यक षंढ-स्त्रीपन,
कभी नहीं वे पाते हैं॥
व्रतविहीन वे होवें तो भी,
नीच कुलों मे नहि होते।
नहि होते अल्पायु दरिद्री,
विकृतदेह भी नहि होते॥

( ३३ )

विद्या वीर्य विजय वैभव वय,
ओज तेज यश वे पाते।
अर्थसिद्धि कुलवृद्धि महाकुल,
पाकर सज्जन कहलाते॥
अष्टसिद्धि नवनिधि होती हैं,
उनके चरणो की दासी।
रत्नो के वे स्वामी होते,
नृपगण के मस्तकवासी॥

( ३४ )

पाके तत्त्वज्ञान मनोरम,
वे महान है हो जाते।
सुरपति नरपति धरणीपति औ,
गणधर से पूजा पाते॥
धर्मचक्र के धारक अनुपम,
मित्रो तीर्थंकर होते।
तीनो लोको के जीवो के,
शरणभूत सच्चे होते॥

( ३५ )

बाधा शका रोग शोक भय,
जरा जहाँ है जरा नही।
जिसमे विद्या सुख है अनुपम,
जिसका क्षय है कभी नही॥
ऐसा उत्तम निर्मलतर है,
शिवपद अथवा मोक्ष महान।
उसको पाते है अवश्य वे,
जो जन सम्यग्दर्शनवान॥

( ३६ )

है देवेन्द्र चक्र की महिमा,
कही नही जो जाती है।
सार्वभौम की पदवी को सिर,
महिपावली झुकाती है॥
सब पद जिसके नीचे ऐसा,
तीर्थंकर है पद प्रियवर।
पा इन सबको शिवपद पाते,
भव्य भक्त प्रभु को भजकर॥

□□

## दूसर परिच्छेद

( ३७ )

**सम्यग्ज्ञान का लक्षण**

वस्तुरूप को जो बतलाये,
नीके न्यूनाधिकता-हीन।
ठीक-ठीक जैसे का तैसा
अविपरीत सन्देह विहीन॥
गणधरादि आगम के ज्ञाता,
कहते इसको सम्यग्ज्ञान।
इसको प्राप्त कराने वाले,
कहे चार अनुयोग महान॥

( ३८ )

**प्रथमानुयोग**

धर्म अर्थ त्यो काम मोक्ष का,
जिसमे किया जाय वर्णन।
पुन्यकथा हो चरित-गीति हो,
हो पुराण का पूर्ण कथन॥
रत्नत्रय औ धर्म ध्यान का,
जो अनुपम हो महानिधान।
कहलाता प्रथमानुयोग है,
यो कहता है सम्यग्ज्ञान॥

( ३९ )

**करणानुयोग**

लोकालोक विभाग बतावे,
युग परिवर्तन बतलाता।
वैसे ही चारो गतियो को,
दर्पणसम है दिखलाता॥
है उत्तम करणानुयोग यह,
कहता है यो सम्यग्ज्ञान।
इसे जानने से मानवकुल,
हो जाता है बहुत सुजान॥

( ४० )

**चरणानुयोग**

गृहस्थियो का अनगारों का,
जिससे चारित हो उत्पन्न।
बढे और रक्षा भी पावे,
है चरणानुयोग प्रतिपन्न॥
मित्रो इसका किये आचरण,
चरितगठन हो जाता है।
करते हुए समुन्नति अपनी,
जीव महासुख पाता है॥

( ४१ )

**द्रव्यानुयोग**

जीवतत्त्व का स्वरूप ऐसा,
ऐसा है अजीव का तत्त्व।
पापपुण्य का यह स्वरूप है,
बन्धमोक्ष हैं ऐसे तत्त्व॥
इन सबको द्रव्याणयोग का,
दीप भली विधि दिखलाता।
जो श्रुतविद्या के प्रकाशको,
जहाँ तहा पर फैलाता॥

□□

## तीसरा परिच्छेद

( ४२ )

**सम्यक्चारित्र**

मोहतिमिर के दूर हुए से,
सम्यग्दर्शन पाता है।
उसको पाकर साधु समकिती,
श्रेष्ठ ज्ञान उपजाता है॥

फिर धारण करता है मुनिवर,
सुखकारी सम्यक्चारित्र।
रहे राग क्यों नहीं पास कुछ,
और द्वेष नस जावे मित्र ॥

( ४३ )

रागद्वेष के नस जाने से,
नहीं पाप ये रहते पांच।
हिंसा, मिथ्या, चोरी, मैथुन,
और परिग्रह लीजे जाँच ॥
इन सबसे विरक्त हो जाना,
सम्यग्ज्ञानी का चारित्र।
सकल विकल के भेदभाव से,
धरें इसे मुनि गृही पवित्र ॥

( ४४ )

बारह प्रकार का विकल चारित्र

बारह भेदरूप चारित है,
गृही जनो का तीन प्रकार।
पाँच अणुव्रत तीन गुणव्रत,
और भले शिक्षाव्रत चार ॥
क्रम से सभी कहो पर पहले,
पाँच अणुव्रत बतला दो।
उनका पालन करना सारे,
सागारो को सिखला दो ॥

( ४५ )

पाँच अणुव्रत

हिंसा मिथ्या चोरी मैथुन,
और परिग्रह जो हैं पाप।
स्थूलरूप से इन्हे छोडना,
कहा अणुव्रत प्रभु ने आप ॥
निरतिचार इनको पालन कर,
पाते हैं मानव सुरलोक।
वहाँ अष्टगुण अवधिज्ञान त्यों,
दिव्य देह मिलते हर शोक ॥

( ४६ )

अहिंसा

तीन योग औ तीन करण से,
त्रस जीवो का वध तजना।
कहा अहिंसाणुव्रत जाता,
इसको नित पालन करना ॥
इसी अहिंसाणुव्रत के हैं,
कहलाते पञ्चातीचार।
छेदन, भेदन, भोज्यनिवारण,
पीडन, बहुत लादना भार ॥

( ४७ )

इसी अणुव्रत के कारण से,
जाति-पाँति का था चडाल।
तो भी सब प्रकार सुख पाया,
कीर्तिमान् होकर यमपाल ॥
नही पालने से इस व्रत के,
हिंसारत हो सेठानी-।
हुई धनश्री ऐसी जिसकी,
दुर्गति नहिं जाती जानी ॥

( ४८ )

सत्य

बोले झूठ न झूठ बुलावे,
कहे न सच भी दुखकारी।
स्थूल झूठ से विरक्त होवे,
है सत्याणुव्रतधारी ॥
निन्दा करना, धरोड हरना,
कूटलेख लिखना परिवाद।
गुप्त बात को जाहिर करना,
ये इसके अतिचार प्रमाद ॥

( ४९ )

इस व्रत के पालन करने से,
पूज्य सेठ धनदेव हुआ।
नही पाल मिथ्यारत होकर,
सत्यघोष त्यों दुखी मुआ ॥

मिथ्या वाणी ऐसी ही है,
सब जग को सकटदाई।
इसे हटाओ नही लडाओ,
समझाओ सबको भाई ॥

( ५० )

अचौर्य

गिरा पडा भूला रक्खा त्यो,
बिना दिया परका धन सार।
लेना नही, न देना परको,
है अचौर्य, इसके अतिचार-॥
माल चौर्य का लेना, चोरी-
ढग बतलाना, छल करना।
माल मेल मे नापतोल मे,
भग राजविधि का करना ॥

( ५१ )

इस व्रत को पालन करने से,
वारिषेण जग मे भाया।
नही पालने से दुखबादल,
खूब तापसी पर छाया ॥
जो मनुष्य इस व्रत को पाले,
नही जगत मे क्यो भावे।
क्यो नहिं उसकी शोभा छावे,
क्यो न जगत सब जस गावे ॥

( ५२ )

ब्रह्मचर्य

पापभीरु हो परदारा से,
नही गमन जो करता है।
तथा औरको इस कुममं मे,
कभी प्रवृत्त न करता है ॥
ब्रह्मचर्य व्रत है यह सुन्दर,
पाँच इसी के हैं अतिचार।
इन्हे भली विध अपने जी मे,
मित्रो लोजे खूब विचार ॥

( ५३ )

भण्ड-वचन कहना, निशिवासर-
अति तृष्णा स्त्री मे रखना।
व्यभिचारिणो स्त्रियो मे जाना,
औ अनग क्रीड़ा करना॥
औरों की शादी करवाना,
इन्हें छोडकर व्रतपाला॥
वणिक्सुता नीली ने नीके,
कोतवाल ने नहिं पाला॥

( ५४ )

परिग्रहपरिमाण

आवश्यक धन-धान्यादिकका,
अपने मन मे कर परिमाण।
उससे आगे नही चाहना,
सो है व्रत इच्छा परिमाण॥
अति वाहन, अति सग्रह, विस्मय,
लोभ लादना अतिशय भार।
इस व्रत के बोले जाते हैं,
मित्रो ये पाँचो अतिचार॥

( ५५ )

जयकुमार ने इस वर व्रत का,
पालन करके सुख पाया।
वैश्य 'मूछ-मक्खन' नहिं पाला,
'हाय द्रव्य' कर दुख पाया॥
पाँच अणुव्रत कहे इन्ही मे,
मद्य मास मधुका जो त्याग।
मिल जावे तो आठ मूल गुण,
हो जाते है गृही-सुहाग॥

□□

( ५६ )

चौथा परिच्छेद

गुणव्रत

मूल गुणो की बढती होवे,
इसके लिए गुणव्रत तीन।
कहे श्रेष्ठ पुरुषो ने नीके,
जिनसे होवें जन दुखहीन॥
दिग्व्रत और अनर्थदंडव्रत,
व्रत भोगोपभोग परिमाण।
इनको धारण करें भव्यजन,
मान शास्त्रको सुदृढ प्रमाण॥

( ५७ )

दिग्व्रत

अमुक नदी तक अमुक शैल तक,
अमुक गाँव तक जाऊँगा।
दशो दिशा मे अमुक कोस से,
आगे पद न बढाऊँगा॥
ऐसी कर मर्यादा आगे,
कभी उमर भर नहिं जाना।
सूक्ष्म पापनाशक दिग्व्रत यह,
इसे सज्जनो ने माना॥

( ५८ )

जो इस व्रत का पालन करते,
उन्हे नही होता है पाप।
मर्यादा के बाहर उनके,
अणुव्रत होय महाव्रत आप॥
प्रत्याख्यानावरण बहुत ही,
मित्रो कृशतर हो जाते।
इससे कर्म चरित्र-मोहनी,
मन्द-मन्दतर पड जाते॥

( ५९ )

महाव्रत

तन मन वचन योग से मित्रो,
कृत कारित अनुमोदन कर।
होते हैं नौ भेद, इन्ही से,
तजना पाँचों पाप प्रखर॥
कहे जगत मे ये जाते है,
पञ्च महाव्रत सुखकारी।
बहुत अश मे महाव्रती सा,
हो जाता दिग्व्रतधारी॥

( ६० )

दशों दिशा की जो मर्यादा,
की ही उसे न रखना याद।
भूल भाल उसको तज देना,
या तज देना धार प्रमाद॥
ऊँचे नीचे आगे पीछे,
अगल बगल मित्रो बढ़ना।
दिग्व्रत के अतिचार कहाते,
याद न मर्यादा रखना॥

( ६१ )

अनर्थदण्डविरति

दिड्मर्यादा जो की होवे,
उसके भीतर भी बिन काम।
पापयोग से विरक्त होना,
है अनर्थदंडव्रत नाम॥
हिंसादान प्रमादचर्या,
पापादेश-कथन अपध्यान।
त्योंही दु श्रुति पाँचो ही ये,
इस व्रत के हैं भेद सुजान॥

( ६२ )

हिंसा दान

छुरी कटारी खड्ग खुनीता,
अन्यायुध फलसा तलवार।
साँकल सीगी अस्त्र-शस्त्र का,
देना, जिनसे होवे वार॥
हिंसा दान नाम का मित्रो,
कहलाता है अनरथदड।
बुधजन इसको तज देते हैं,
ज्यो नहिं होवे युद्ध प्रचड॥

( ६३ )

प्रमादचर्या

पृथ्वी पानी अग्नि वायु का,
बिना काम आरभ करना।
व्यर्थ छेदना वनस्पती को,
बे-मतलब चलना फिरना॥

औरों को भी व्यर्थ घुमाना,
है प्रमादचर्या दुखकर।
कहा अनर्थदंड है इसको,
शुभ चाहे तो इससे डर॥

( ६४ )
**पापोपदेश या पापादेश**

जिससे धोखा देना आवे,
मनुज करे त्यो हिंसारम्भ।
तिर्यंचो को सकट देवे,
वणिज करे फैलाकर दम्भ॥
ऐसी ऐसी बातें करना,
पापादेश कहाता है।
इस अनर्थदड को तजकर,
उत्तम नर सुख पाता है॥

( ६५ )
**अपध्यान**

रागद्वेष के वश मे होकर,
करते रहना ऐसा ध्यान।
उसकी प्रिया मुझे मिल जावे,
मिल जावे उसके धनधान।
वह मर जावे वह कट जावे,
उसको होवे जेल महान।
वह लुट जावे सकट पावे,
है अनर्थदडक अपध्यान॥

( ६६ )
**दु:श्रुति**

जिनके कारण से जागृत हो,
राग द्वेष मद काम विकार।
आरभ साहस और परिग्रह,
त्यो छावे मिथ्यात्वविचार॥
मन मैला जिनसे हो जावे,
प्यारो सुनना ऐसे ग्रन्थ।
दु:श्रुति नाम अनर्थ कहाता,
कहते हैं ज्ञानी निर्ग्रंथ॥

( ६७ )
**अनर्थदण्डव्रत के अतिचार**

स्मराधीन हो हँसी दिल्लगी-
करना, भडवचन कहना।
बकबक करना, आँख लडाना,
कायकुचेष्टा मे बहना॥
सजधज के सामान बढाना,
बिना विचारे त्यो प्रियवर-।
तन मन वचन लगाना कृति मे,
हैं अतिचार सभी व्रतहर॥

( ६८ )
**भोगोपभोग परिमाण**

इन्द्रिय-विषयो को प्रतिदिन ही,
कम कर राग घटा लेना।
है व्रत भोगोपभोगपरिमित,
इसकी ओर ध्यान देना॥
पचेन्द्रिय के जिन विषयो को,
भोग छोड दें वे हैं भोग।
जिन्हे भोग कर फिर भी भोगे,
मित्रो वे ही है उपभोग॥

( ६९ )

त्रस जीवो की हिंसा नहिं हो,
होने पावे नही प्रमाद।
इसके लिए सर्वथा त्यागो,
मास मद्य मधु छोड विषाद॥
अदरख निम्बपुष्प बहुबीजक,
मक्खन मूल आदि सारी।
तजो सचित चीजें जिनमे हो,
थोडा फल हिंसा भारी॥

( ७० )

जो अनिष्ट हैं सत्पुरुषो के,
सेवन योग्य नही जो है।
उन विषयो को सोच समझकर,
तज देना जो व्रत सो है॥

भोग और उपभोग त्याग के,
बतलाये यम नियम उपाय।
अमुक समय तक त्याग 'नियम' है,
जीवन भरका 'यम' कहलाय॥

( ७१ )
**नियम करने की विधि**

भोजन वाहन शयन स्नान रुचि,
इत्र पान कुकुम-लेपन।
गीत वाद्य सगीत कामरति,
माला भूषण और वसन॥
इन्हे रात दिन पक्ष मास या,
वर्ष आदि तक देना त्याग।
कहलाता है 'नियम' और 'यम',
आजीवन इसका परित्याग॥

( ७२ )
**भोगोपभोगपरिमाण के अतिचार**

विषय विषो का आदर करना,
भुक्त विषयको करना याद।
वर्तमान के विषयो मे भी,
रचे पचे रहना अविवाद॥
आगामी विषयो मे रखना,
तृष्णा या लालसा अपार।
बिन भोगे विषयो का अनुभव,
करना, ये भोगातिचार॥

□□

## पाचवां परिच्छेद

( ७३ )
**शिक्षाव्रत-देशावकाशिक**

पहला है देशावकाशि पुनि,
सामायिक प्रोषध उपवास।
वैयावृत्य और ये चारो,
शिक्षाव्रत है सुख आवास॥
दिग्व्रत का लम्बा चौडा स्थल,
काल भेद से कम करना।

प्रतिदिन व्रत देशावकाशि सो,
पूरे धर्मों का सुख भरना ॥

( ७४ )

अमुक गेह तक अमुक गली तक,
अमुक गाँव तक जाऊँगा ।
अमुक खेत से अमुक नदी से,
आगे पग न बढ़ाऊँगा ॥
एक वर्ष छहमास मास या,
पखवाड़ा या दिन दो चार ।
सीमा-काल भेद से श्रावक,
इस व्रत को लेते हैं धार ॥

( ७५ )

स्थूल सूक्ष्म पाँचो पापो का,
हो जाने से पूरा त्याग ।
सीमा के बाहर सध जाते,
इस व्रत से सुमहाव्रत आप ॥
हैं अतिचार पाँच इस व्रत के,
मँगवाना, प्रेषण करना ।
रूप दिखाय इशारा करना,
चीज फेंकना ध्वनि करना ।

( ७६ )

**सामायिक**

पूर्ण रीति से पञ्च पाप का,
परित्याग करना सज्ञान ।
मर्यादा के भीतर बाहर,
अमुक समय धर तमता ध्यान ॥
है यह सामायिक शिक्षाव्रत,
अणुव्रतो का उपकारक ।
विधि से अनलस सावधान हो,
बनो सदा इसके धारक ॥

( ७७ )

जब तक चोटी मूठी कपड़ा,
बँधा रहेगा मैं तब तक ।
सामायिक निश्चल साधूँगा,
यो विचार कर, निश्चयतक ॥
मार पलाठी भली भाँति से,
कायोत्सर्ग रमाया कर ।
है बैठना खड़ा रहना या,
समय कहा जाता व्रत वर ॥

( ७८ )

घर हो वन हो चैत्यालय हो,
कुछ भी हो निरुपद्रव हो ।
हो एकान्त शान्त अति सुन्दर,
परम रम्य औ शुचितर हो ॥
ऐसे स्थल मे बड़ी खुशी से,
तनको मन को निश्चल कर ।
एकभुक्त उपवास-दिवस या,
प्रतिदिन ही सामायिक कर ॥

( ७९ )

सामायिक के समय गृही,
आरभ परिग्रह तजते है ।
पहिनाये हो वसन जिसे,
ऐसे मुनि से वे दिखते हैं ॥
साम्यभाव स्थिर रख मौनी रह,
सब उपसर्ग उठाते हैं ।
गरमी सरदी मशक डाँस के,
परिषह सब सह जाते है ॥

( ८० )

अशुभरूप अशरण अनित्य यह,
परस्वरूप ससार महान ।
अतिशय दु खपूर्ण है, तो भी,
बना हुआ है मेरा स्थान ।
इससे बिलकुल उलटा सुखमय,
मोक्षधाम शास्वत उत्तम ।
सामायिक के समय भक्तजन,
ध्यान धरो ऐसा उत्तम ॥

( ८१ )

अपने साम्यभाव को तजकर,
कर देना चचल तनको ।
वाणी को चचल कर देना,
कर देना चचल मन को ॥
सामायिक का काल टालना,
और पाठ रखना नहिं याद ।
ये अतिचार पाँच इस व्रत के,
कहे गये हैं बिना विवाद ॥

( ८२ )

**प्रोषधोपवास**

सदा अष्टमी चतुर्दशी को,
तज देना चारो आहार ।
यह प्रोषध-उपवास कहाता,
दिनभर रहे धर्म व्यवहार ॥
अजन मजन न्हाना धोना,
गन्ध पुष्प सजधज करना ।
आरभ पाँच पाप हिंसादिक,
इस दिन बिलकुल परिहरना ॥

( ८३ )

तजना चारो आहारो का,
होय निराकुल, है 'उपवास' ।
एक बार खाने को कहते,
'प्रोषध' जो हैं प्रभुपददास ॥
दो प्रोषध के बिचमे करना,
एक वास* का–कहलाता-।
शुद्ध 'प्रोषधोपवास' पूरा,
भव्य जनो का सुखदाता ॥

( ८४ )

देखे भाले बिन चीजो का-
लेना, मलक तज देना ।
और बिछाना बिस्तर का त्यो,
व्रत कर्तव्य भुला देना ॥

---

* उपवास

तथा अनादर रखना व्रतमे,
    हैं ये पाँचों ही अतिचार।
इन्हे छोडकर व्रत को पालो,
    धारो उर में धर्म विचार।

( ८५ )

**वैयावृत्य**

जो अनगार तपस्वी गुणनिधि,
    धर्महेतु, उनको दे दान।
प्रतिफलकी इच्छा बिन, है यह,
    वैयावृत्य सुव्रत सुखखान ॥
गुणरागी होकर मुनिवर के,
    चरण चापिये होय प्रसन्न।
उनका खेद दूर कर दीजे,
    सेवा कीजे जो हो अन्य ॥

( ८६ )

**दान का स्वरूप**

सूनारम्भ* तजा है जिनने,
    धर्मकर्म हित, हर्षाकार।
नवधाभक्ति§ भाव से ऐसे,
    आर्यों का तू गौरव कर ॥
निर्लोभीपन, क्षमा, शक्ति त्यों,
    ज्ञान, भक्ति, श्रद्धा, सतोष।
निर्मलदाता के गुण है ये,
    धारो इनको तजकर दोष ॥

( ८७ )

**दान-फल**

जिसने घर धर्मार्थ तजा,
    उस, अतिथिकी पूजा करना।
घर धदे से बढे हुए,
    पापोका है सचमुच हरना ॥

मुनिको नमनेसे ऊँचा कुल,
    रूप भक्तिसे मिलता है।
मान दास्यसे, भोग दानसे,
    स्तुतिसे शुचि यश बढ़ता है ॥

( ८८ )

बड का बीज भूमि मे जाकर,
    हो जाता है तरु भारी।
घेर घुमेर सघन घन सुन्दर,
    समय पाय छायाकारी ॥
वैसे ही हो अल्प भले ही,
    पात्रदान सुख करता है।
समय पाय बहु फल देता है,
    इष्ट लाभ बहु भरता है ॥

( ८९ )

**दान के भेद**

भोजन, भेषज, ज्ञान-उपकरण,
    देना और अभय आवास।
चार ज्ञानके धारी कहते,
    दान यही है चारो खास ॥
इनके पालन करने वाले,
    श्रीषेणौर वृषभसेना।
कोतवाल कौण्डीशव शूकर,
    हुए प्रसिद्ध समझ लेना ॥

( ९० )

**देवपूजा**

प्रभुपद काम दहनकारी है,
    वाञ्छितफल देने वाले।
उनका प्रतिदिन पूजन करिए,
    वे सब दुख हरने वाले ॥

जिनपूजा को एक पुष्प ले,
    मेंडक चला मोद धरके।
मुआ मार्ग मे हुआ देव वह,
    महिमा महा प्रगट करके ॥

( ९१ )

**वैयावृत्य या दान के अतीचार**

हरे पत्रके भीतर रखना,
    हरे पत्र से ढक देना।
देने योग्य भोजनादिक को,
    पात्र अनादर कर देना ॥
स्मरण न रखना देने की विधि,
    अथवा देना मत्सर कर।
है अतिचार पाँच इस व्रत के,
    इन्हे सर्वथा तू परिहर ॥

□□

## छट्ठा परिच्छेद

( ९२ )

**सल्लेखना**

आ जावे अनिवार्य जरा,
    दुष्काल, रोग या कष्ट महान।
धर्महेतु तब तनु तज देना,
    सल्लेखनामरण सो जान ॥
अन्त समय का सुधार करना,
    यही तपस्या का है फल।
अत समाधिमरण हित भाई,
    करते रहो प्रयत्न सकल ॥

( ९३ )

स्नेह, वैर, सम्बन्ध, परिग्रह,
    छोड, शुद्ध मन त्यो होकर।

---

* सूना :—कूटना १, पीसना २, आग जलाना ३, पानी भरना ४, बुहारी देना ५।

§ नवधा भक्ति :—पडिगाहना १, उच्च स्थान देना २, चरणोदक माथे लगाना ३, पूजा करना ४, प्रणाम करना ५, मन वचन और काय की शुद्धि रखना ६-७-८ और एषणा शुद्धि अर्थात् शुद्ध आहार देना ९।

क्षमा करे निज मन परिजनको,
यार्थे क्षमा स्वयं सुखकर ॥
कृत कारित अनुमोदित सारे,
पापों का कर आलोचन ।
निश्चल जीवन भरको धारे,
पूर्ण महाव्रत दुखमोचन ॥

( ६४ )

शोक, दुःख, भय, अरति, कलुषता,
तज विषादकी त्यो ही आह ।
शास्त्रसुधा को पीते रहना,
धारण कर पूरा उत्साह ॥
भोजन तजकर रहे दूध पर,
दूध छोडकर छाछ गहे ।
छाछ छोड ले प्रासुक जलको,
उसे छोड उपवास लहे ॥

( ६५ )

कर उपवास शक्ति अपनी से,
सर्व यत्न से निज मनको ।
णमोकार मे तन्मय कर दे,
तज देवे नश्वर तन को ॥
जीना चहना, मरना चहना,
डरना, मित्र याद करना ।
भावी भोग-वाञ्छना करना,
हैं अतिचार, इन्हे तजना ॥

( ६६ )

जिनने धर्म पिया है वे जन,
हो जाते है सब दुखहीन ।
तीररहित दुस्तर निश्रेयस,
सुखसागर को पिये प्रवीन ॥
जहाँ नही है शोक दुःख भय,
जन्म जरा बीमारी मौत ।
है कल्याण नित्य केवल सुख,
पावन परमानद का स्रोत ॥

( ६७ )

सल्लेखना मनुज जो धारें,
पाते हैं वे निरवधि मुक्ति ।
विद्या, दर्शन, शक्ति स्वस्थता,
हर्ष शुद्धि, औ अतिशय तृप्ति ॥
तीन लोकको उलट-पलट दे,
चाहे ऐसा हो उत्पात ।
नही कल्पशत में भी होता,
मोक्षप्राप्त जीवों का पात ॥

( ६८ )

कीटकालिमाहीन कनक-सी,
अति कमनीय दीप्ति वाले ।
तीनों लोक शिरोमणि सोहें,
निःश्रेयस पाने वाले ॥
धन पूजा ऐश्वर्य हुकूमत,
सेना परिजन भोग सकल ।
होय अलौकिक अतुल अभ्युदय,
सत्य धर्म का ऐसा फल ॥



## सातवां परिच्छेद

### ग्यारह प्रतिमा

( ६९ )

दर्शनप्रतिमाधारी

ग्यारह पद होते श्रावक के,
प्रति पद मे पहले गुणयुक्त ।
अपने गुण मिल होय पूर्णता,
यो बुध कहें सुमति समुत ॥
तत्त्वपथिक है शुचिदर्शन है,
भव-तनु भोगविरागी है ।
परमेष्ठीपद शरणागत है,
दर्शन प्रतिमाभागी है ॥

( १०० )

व्रतप्रतिमाधारी

पाँच अणुव्रत सात शील औ,
निरतिचार सुखसे धरता ॥
शल्यरहित व्रतप्रतिमाधारी,
व्रतियो मे माना जाता ॥
शिक्षाव्रत हैं चार बताये,
तीन गुणव्रत उपकारी ।
ये सातो मिल शील कहाते,
इन्हें धरे व्रत का धारी ॥

( १०१ )

सामायिक प्रतिमाधारी

तीन बार करके आवर्तन,
चार दिशा में चार प्रणाम ।
करे, परिग्रह सारे तज दे,
धर ले कायोत्सर्ग ललाम ॥
खड्गासन या पद्मासन धर,
होकर मन वच तनसे शुद्ध ।
करे वन्दना तीन काल मे,
सामायिकधारी सो बुद्ध ॥

( १०२ )

प्रोषधधारी और सचित्तत्यागी

चारो पर्वों मे हर महिने,
धर्मध्यान मे रत रहकर ।
शक्ति छुपाये बिन प्रोषध का,
नियम करे वे 'प्रोषध-धर' ॥
जो नहिं खावें कन्द, मूल, फल,
शाखा, पुष्प, बीज, कच्चे ।
दयामूर्ति वे सचित्त त्यागी—
प्रतिमाधारी, हैं सच्चे ॥

( १०३ )

रात्रिभुक्तित्यागी और ब्रह्मचारी

जीवो पर होकर दयालु जो,
रजनी में चारों आहार-।

करे नहीं सो 'रात्रिभुक्ति' का,
त्यागी 'दयावान्' निर्भर ॥
मलकारण मलबीज घृणायुत,
जान अंग, तज देना काम ।
मित्रो है यह सप्तम प्रतिमा,
ब्रह्मचर्य है इसका नाम ॥

( १०४ )

**आरंभत्याग और परिग्रहत्याग**

सेवा कृषि वाणिज्यादिक के'
आरंभसे बस हट जाना ।
हिंसा हो नहिं इस विचारसे,
'आरभत्याग' इसे माना ॥
ममता तज निर्ममत्वरत हो,
बाह्य परिग्रह दस तजना ।
स्वस्थ और सतोषी होना,
परिग्रहत्याग इसे कहना ॥

( १०५ )

**अनुमति त्यागी**

नहिं जिनकी अनुमति आरभमे,
परिग्रह मे नहिं होती है ।
सारे ही लौकिक कामो मे,
जिनकी अनुमति सोती है ॥
अनुमति त्यागी प्रतिमाधारी,
वे सनमति कहलाते हैं ।
साध भली विधि इस पदवीको,
ऊँचा पद पा जाते हैं ॥

( १०६ )

**उत्कृष्टश्रावक**

घरको तज मुनिबनको जाकर,
गुरु-समीप व्रत धारणकर ।
तपते हैं भिक्षासन करते,
खडवस्त्रधारी होकर ॥
उत्तम श्रावक का पद यह है,
जो मनुष्य इसको गहते ।
उन्हे श्रेष्ठजन क्षुल्लक ऐलक,
भाग्यवान् श्रावक कहते ॥

( १०७ )

सत्य बात तो यह है मित्रो,
पाप जीव का वैरी है ।
धर्मबन्धु है धर्म मित्र है,
धरो इसे क्या देरी है ॥
निश्चय करता हुआ इसी विध,
इसे पढ़ेगा जो मानव ।
अच्छे से अच्छा सर्वोत्तम,
ज्ञानी होवेगा वह ध्रुव ॥

( १०८ )

हैं दर्शन चारित्र ज्ञान ये,
तीनो रत्न बड़े सुन्दर ।
रत्नकरण्ड बनाते हिय को,
जो जन धरे इन्हे शुचितर ॥
भली भाँति पुरुषार्थसिद्धि हो,
उनके चरणो की दासी ।
वरती हैं बन पतिव्रता-सी,
देती है यो सुख राशी ॥

( १०९ )

कामी को ज्यो सुख देती है,
रमणी, त्यो सुख दो मुझको ।
माता लाड लडाती सुत को,
वैसे लाड करो मुझको ॥
ज्यो पवित्र करती है कुल को,
अति पवित्र सुगुणा कन्या ।
करो मुझे पावन वैसे ही,
सम्यग्दर्शन श्री धन्या ॥

॥ समाप्त ॥

नोट —इस ग्रन्थ मे ४००० रुपये से अधिक का कागज लगा है, वह सब जैन पचायत दरियागंज, नई दिल्ली से, मारफत श्री शातीलाल जी जैन कागजी के प्राप्त हुआ है। इसलिए हम उपरोक्त सोसाइटी तथा ला० शान्तीलाल जी के अत्यन्त आभारी हैं।